उस की सिद्धि में यत्न करता है ऐसे अनेक जन्मों के संस्कार के एकत्र हुये परमपद को पाता है ।

जिस प्राणी को (हठयोग) अर्थात् (ह) सूर्य्य नाड़ी पिंगला और [ठ] चन्द्र नाड़ी ईड़ा के साथ प्राणवायु को चढ़ाने रोकने और उतारने में कष्ट जान पड़े अर्थात् प्राणवायु के साथ परिश्रम करना कठिन हो तो वह केवल मानसिक प्राणायाम करे, अर्थात् केवल मन द्वारा मूलद्वार से चतुर्द्दल इत्यादि भिन्न २ चक्रों का ध्यान करता हुआ सहस्रदल की कर्णिका में अपने इष्ट का ध्यान करे, फिर रेचक के समय इष्ट के मस्तक से पैर तक का ध्यान धीरे २ करता हुआ नीचे उतरे, एवम् प्रकार केवल मन से पूरक कुम्भक करते २ प्राणवायु भी मन के साथ २ निरोध होजावेगा क्योंकि प्रान और मन की चाल इस शरीर में समान *है और इसी को ध्यान योग कहते हैं ।



* देखो त्रिकुटीविलास भाग २ अध्याय १ पृष्ठ ६१ मन औ वायु की चाल की एकता ।